॥ ॐ ह्रीं अर्हं नमः ॥

# सांवत्सरिक, चातुर्मासिक व पाक्षिक

## प्रतिक्रमण-विधि

(राइय-देवसिक सहित)



प्रेरिका
भारत कोकिला शासन प्रभाविका पूज्य प्रवर्तिनीजी
**स्व० श्री १०८ श्री विचक्षणश्रीजी महाराज**



प्रकाशक एव द्रव्य सहायक
**श्री सुखसागर सुवर्ण भंडार**
विचक्षण भवन
शिवजीराम भवन
कुन्दीगर भैरों का रास्ता,
जयपुर

प्रकाशक :
श्री पुण्य सुवर्ण ज्ञान पीठ,
विचक्षण भवन,
कुन्दीगरो के भैरोजी का रास्ता,
जौहरी बाजार
जयपुर (राज.)

पुस्तक मिलने का पता—
प्रकाशक :
श्री पुण्य सुवर्ण ज्ञान पीठ,
विचक्षण भवन,
कुन्दीगरो के भैरोजी का रास्ता,
जौहरी बाजार
जयपुर (राज.)



श्री जिनदत्तसूरि मंडल
दादावाडी, विनयनगर
अजमेर ३०५००१

प्रथम आवृत्ति
३०००

मूल्य : छः रुपये

अगस्त, १९८१

मुद्रक :
प्रतापसिंह लूणिया
जॉब प्रिंटिंग प्रेस,
ब्रह्मपुरी, अजमेर।

## विचक्षण वचनामृत

※ जब तक 'मम' नही गलता, तब तक 'मगल' प्रारम्भ नही होता।

※ जिसका 'भोजन' बाह्य रूप से नीरस होता है, उसका 'अन्तर' पौष्टिक, सरस और स्वास्थ्य-वर्द्धक होता है, आत्मकल्याणी होता है।

※ जो 'दुर्गति' की ओर ले जाये वही अपना 'दुश्मन' है, जो उसने 'बचावे' और सही दिशा निर्देश दे, वही अपना 'मित्र' है।

※ जहाँ मंगल की ओर बढ़ने हेतु 'परिस्थिति' न बदले वहाँ दृढ़ता-पूर्वक 'प्रकृति' बदलनी चाहिये—इसके लिये मन पर अनुशासन स्थापित करना होगा।

※ अन्तर का 'अलगाव' आनन्द का हेतु, मंगल का कारण, आत्म सन्तोष का सेतु बनता है।

※ जीवन में कटु क्षणो को 'सहना' सीखो 'कहना' नही।

※ प्रतिकूलता एवं संकटो का समता व आत्मबल से सामना करने से व्यक्ति महान् बनता है।

※ एक समाधिमरण अनेक असमाधिमरण को मिटाता है।

# समर्पण

जैन शासन की महान विभूति, विश्वप्रेम प्रचारिका,
समन्वय साधिका, आत्म कल्याणी, वीर शासन प्रभाविका,
बाल ब्रह्मचारिणी, गुरुवर्या प्रवर्तिनी जी

**श्री १०८ श्री विचक्षण श्रीजी महाराज सा०**

आपका अवर्णनीय उपकार आत्म चैतन्यकारी, उपदेश,
जन्ममरण से मुक्त होने की सद्‌शिक्षा एवं मानव मात्र के लिये
अविरल मांगलिक आशीर्वचन एवं कल्याण भावना
हम सबका मार्गदर्शन करती रही है।

आज वह महान् विभूति हमारे मध्य नहीं है, परन्तु उनकी
चिरवांछित कृति, जिसके द्वारा समाज का हर वर्ग,
उच्च अफसर, शिक्षित नव्य पीढ़ी एवं आत्म कल्याण इच्छुक
मानव पावनतम पर्व तिथियों में प्रतिक्रमण कर
पुण्य अर्जित कर।
आज प्रस्तुत है, गुरुवर्या की पावन स्मृति को समर्पित है।
भविक जीव इससे लाभान्वित हों
स्वर्गात्मा के प्रति श्रद्धा सुमन अर्पित करें
यही भावना है।

श्रावन पूर्णिमा
२०३८
अजमेर खरतरगच्छ उपाश्रय

भवदीया
(आर्या श्री) अविचल श्री
प्रधान विचक्षण मण्डल

# प्रासंगिक

अनंत काल से अनेक योनियों मे परिभ्रमग करते हुए आत्मा को अनंत पुण्य के उदय से मानव जन्म, आर्य भूमि, जैन कुल आदि सर्व सामग्री प्राप्त होती है लेकिन यह प्राप्त होने के वाद भी मनुष्य प्राप्त सामग्री को प्रमोद के कारण उपेक्षा कर देता है और पांच इन्द्रियो के तेइस विषयों में लुब्ध होकर अपना जन्म निरर्थक गंवा देता है। अगाध समुद्र में पानी का बिन्दु डाल दिया परन्तु उस बिन्दु का कोई अस्तित्व नही रहता। इसी प्रकार अनंत ससार में पुण्य के उदय से मनुष्य जन्म आदि जो सामग्री मिली वह भी उस बिन्दु के समान अनंत संसार में समा गई और उसका कोई अस्तित्व नही रहा। प्रमाद में पड़े हुए संसारी जीवों की इस प्रकार की चेष्टा देखकर महान् अध्यात्म योगी श्री आनंदघनजी महाराज ने प्रमादी संसारी जीवों के प्रति करुणा दृष्टि से प्रेरित होकर कहा है कि—

'परम निधान प्रकट मुख आगले, जगत ओलघी जाय जिनेश्वर।
ज्योति विना जुओ जगदर्शीनो, अधोअंध पलाय जिनेश्वर॥

हमारे अनत उपगारी जिनेश्वर भगवंतों ने जगत् के जीवो के प्रति करुणा दृष्टि से प्रेरित होकर, मोक्ष मार्ग की प्राप्ति के साधनभूत परमनिधान जगत् के सामने रख दिया, फिर भी आत्मिक सुखों को देने वाले प्रतिक्रमणादि क्रिया रूप अमृत छोड़कर मृगजल जैसे क्षणिक सुखों की प्राप्ति के लिए सारे संसार को लांघ लिया। लेकिन उनकी दशा अधोअंध पलाय जैसी हुई।

तीर्थंकर भगवतों का अनत उपकार हमारे ऊपर है। दिन और रात्रि मे लगे सम्पूर्ण पापों का पालन करने के लिए महाप्रभु ने छे आवश्यक जिसमे रहे हुए हैं ऐसे प्रतिक्रमण को उभयकाल करने के लिए कहा है। जैसे कि पक्खी सूत्र मे कहा है कि "नमो तेहि खमासमणाण जेसि इम वाइय छव्विह भावस्सय भगवत। तजहा समाइय[1], चउवीसत्थो[2], वदणय[3], पडिक्कमण[4], काउस्सग्गो[5], पच्चक्खाण[6] सव्वेहि य एएयम्मि छव्विहे आवस्सए भगवते कासुसे सवत्थे सगथे सुन्निजुसिए ससग हसिए। जे गुणा वा भावा अरिहते हि भगवते हि पन्नत्ता वा परुपिया वा॥"

अर्थ—नमस्कार हो उन क्षमाक्षमणो को जिन्होंने इनकी (आवश्यक की) रचना की है। वे छै प्रकार के आवश्यक इस प्रकार हैं—

१ सामायिक, २ चतुर्विशति स्तव(लोगस्स), ३ वादणा, ४ प्रतिक्रमण (लगे हुए दोषो की निन्दा है जिसमे ऐसा वदितुसूत्र), ५ कायोत्सग व ६ प्रत्याख्यान। ये छै प्रकार के आवश्यक "ज वाइय पढिय परिवट्टिय पुच्छिय अणुप्पेहिय अणुपालिय त दुक्ख क्खायाए कम्म क्खयाए मोक्खयाए बोहिलाभाए ससार तारण तारणाए।"

अर्थ—जिन्होंने पढा हो, दूसरे को पढ़ाया हो, परावर्ता हो, मूल सूत्र को याद किया हो, सन्देह मिटाने के लिए पूछा हो, अर्थ सभाला हो, शुद्ध पाला हो, वह सब दुःख क्षय के लिए, कर्म क्षय के लिए, मोक्ष के लिए, बोधिलाभ के लिए, ससार से पार उतारने के लिए होगा।

इस प्रकार से प्रतिक्रमण सूत्र जिसकी स्तुति श्रुत केवली भगवंतों ने की है, पापभीरू आत्मा को उभयकाल करना आवश्यक है।

जैसे कि शरीर के पोषण के लिए षटरस भोजन की आवश्यकता है वैसे ही आत्मा की पुष्टि के लिए छः आवश्यक की आवश्यकता है इसीलिए केवली भगवंतों ने उसका नाम आवश्यक सूत्र रखा है।

एकेन्द्रिय से लेकर पंचेद्रिय तक के जीवों को मन, वचन और काया से दुःख दिया हो, उन पापों का प्रायश्चित प्रतिक्रमण से होता है। इससे अपनी आत्मा मे लघुता और भद्रिकता का वास होता है। फलस्वरूप सम्यक्त्व की प्राप्ति हो जाती है और संसार परिमित होता है।

प्रतिदिन का प्रतिक्रमण यह ऐसी उत्तम भाव मंगल क्रिया है कि जिसमें मुग्ध होकर उल्लसित चित्त से यदि आत्मा उनका आस्वादन करे तो कर्मों के ढेर के ढेर क्षण में नाश हो जाते हैं। यदि व्याक्षिप्त चित्तरहित प्रतिक्रमण करे तो अन्यथा नहीं।

हमने यह पुस्तक जैन समाज के रत्न अजमेर के सुश्रावक श्रीमान् रामलालजी अमरचंदजी सा. लूणिया को अजमेर में ही छपवाने का अनुरोध किया और उन्होंने सहर्ष इस कार्य को स्वीकार किया। जॉब प्रिंटिंग प्रेस वाले सुश्रावक श्रीमान् जीतमलजी प्रतापसिंहजी लूणिया ने अन्य छपाई कार्य में व्यस्त होने पर भी

गच्छ के प्रति भक्ति से प्रेरित हो पुस्तक छापने का सहयोग दिया। प्रूफ सशोधन का कार्य श्री जिनदत्तसूरि मण्डल के प्रधान कार्यकर्त्ता श्रीमान् चादमलजी सा सीपाणी ने स्वीकार किया। लेकिन फिर भी आखरीप्रूफ सशोधन करने के लिए मेरे को जयपुर चातुर्मास होने से वहा भेजते थे। जयपुर मे भी जहा तक समय मिलता रहा वहा तक प्रूफ सशोधन करता रहा। बाद मे उपधान तप की आराधना कराने मे समय का अभाव रहा, अत कच्छ माण्डवी स्थित मेरे परम विद्वान मित्र श्री ईश्वरलाल भाई ने मुझे प्रूफ सशोधन कार्य मे सहयोग दिया।

इस तरह उपरोक्त महानुभावो के सहयोग से यह पुस्तक तैयार हुई। भव्य आत्मा इस पुस्तक का सुन्दर प्रकार से सदुपयोग कर अपनी आत्मा का कल्याण करें यही शुभ भावना है।

श्री जिनदत्तसूरिजी निर्वाण स्थल,
दादावाडी, अजमेर

गणि श्री बुद्धिमुनिजी महाराज के शिष्य
जयानन्द मुनि

# श्री गुरुदेव स्तवन

(कव्वाली)

क्या हैं अपूर्व दर्शन, गुरुदेवजी तुम्हारे।
दुःख दूर कीजिये सब, हम भक्त हैं तुम्हारे ॥टेर॥
गुरु के बिना जगत में, है कौन मार्गदर्शक ॥
आया शरण में स्वामी, गुरुदेवजी तुम्हारे ॥१॥
चिंतामणी से बढकर, मनच्छितार्थ दानी।
सानी न और जगमें, गुरुदेवजी तुम्हारी ॥२॥
हरि पूज्य जैन शासन, पावन प्रकाशकारी।
चाहूँ सदैव दर्शन, गुरुदेवजी तुम्हारे ॥३॥

अजमेर दादावाडी मे प्रतिष्ठित

प पू प्रत्यक्ष प्रभावक जगम युग प्रधान दादा साहब



श्री जिनदत्तसूरीश्वरजी म सा ☐ श्री जिनकुशलसूरीश्वरजी म सा

विश्वप्रेमप्रचारिका, समन्वयसाधिका
अध्यात्मरस निमग्ना, शासन प्रभाविका, प्रवर्तिनीजी,

# स्व. श्री विचक्षणश्रीजी महाराज का जीवन वृत्त

जन्म और मरण, सयोग और वियोग, यह नियति का अटल नियम है। उत्पत्ति के साथ ही विनाश का जन्म हो जाता है। कोई भी ऐसा प्रयोग, मन्त्र, तन्त्र किंवा औषध नही जिसके द्वारा इस क्षण विनश्वर शरीर को अमरत्व प्रदान किया जा सके। जन्म के साथ ही मरण की क्रिया चालू हो जाती है जो आज जन्मा है वह देर-अवेर मरेगा अवश्य। जिस शरीर को तीर्थंकर, चक्रवर्ती, सम्राट, पीर, पैगम्बर, अवतार जैसी शक्ति भी अमरत्व प्रदान करने मे अशक्त रही। इस नश्वर शरीर को स्थायित्व देना किसी की भी शक्ति से परे की बात है। हम देखते हैं यह शरीर बालक, किशोर, युवा होकर वृद्धत्व की ओर अग्रसर होते-होते सदा-सदा के लिए समाप्त हो जाता है और चिता की भेंट कर दिया जाता है। सजन विसर्जन, उत्पत्ति-विनाश यह एक ऐसा नियम है जिसके चलते सारा परिश्रम व्यर्थ सिद्ध हो जाता है। विधि के इस नियम मे परिवर्तन करने की क्षमता किसी में न थी, न है, और न होगी।

ऐसी विनश्वर देह से जिन्होंने भी अमरत्व की साधना साधी, उन्होंने अपने आपको धन्य बनाया ही किन्तु अन्य प्राणियों के लिए भी वे साधना का सशक्त उदाहरण छोड़ जाते हैं। उनका जीवन अन्धकाराच्छन्न घोर अमावस्या की रजनी में आलोक भरने वाला ज्योतिपुन्ज बनकर युगों युगों तक भूली भटकी मानवता का मार्गदर्शन करता है। उनकी सानिध्यता पाने वाले, उनके नाम के साथ अपना नाम संलग्न कराने वाले, उनके युग मे जन्म लेने वाले, सभी भाग्यशाली होते हैं। वे ही युगप्रधान अपने युग का नेतृत्व करते हैं तथा संत महात्माओं की श्रेणी में भी वे ही गिने जाते हैं।

मरण में अमरत्व का दर्शन करवाने वाली, असत् में से सत् का स्वाद लेने वाली साधनाशील, उच्चकोटि की उज्जवल संत थी—हमारी परमाराध्य—साध्वी शिरोमणि, महत्तरा प्रवर्तिनी श्री विचक्षणश्रीजी म० सा०। आपका व्यवहार पक्ष जितना उज्जवल उच्च कोटि का रहा उतना ही बल्कि उससे भी अधिक उच्च कोटि का उज्जवल पक्ष था आपका अध्यात्म जीवन, साधना पक्ष।

रुपया बाजार में तभी चलता है जबकि उसके दोनों पक्ष, दोनो पहलू सही हों। सरकार निर्णित छाप से युक्त हो—यदि जरासी भी कमी हो तो उसकी बाजार में एक नए पैसे जितनी भी कीमत नहीं होती। इसी प्रकार साधनाशील संत का जीवन किंवा जैन मुनि का जीवन, जिसके अध्यात्म और व्यवहार दोनों पक्षों समान समुन्नत हों वे लोकपूज्य बनते है।

## जन्म और दीक्षा का सम्बन्ध

भारतीय धरातल पर प्रत्येक युग मे सन्त का उदय सुलभ रहा है। सन्त का जीवन स्वय की आत्मा के विकास का प्रतीक तो है ही किन्तु सन्त हजारो का मार्ग दर्शक भी वनता है। उसके विकसित जीवन का प्रभाव उसके निकट निवास करने वालो पर भी यथा पात्रता पडता है। उनके जीवन का हर क्षण व उसे प्राप्त हर क्षण स्वान्त सुखाय व जन हिताय होता है। ऐसे ही सन्तो की श्रेणी में स्थान बनाने वाली श्री विचक्षणश्रीजी महाराज थे जिन्होने अपने जीवन काल की प्रत्येक प्रक्रियायें साधक जीवन की अभिव्यक्ति दी।

ऐसी महान् आत्मा को बल देने का सोभाग्य श्रीमती रूपादेवी को मिला एव मूथा कुल को गौरवान्वित करने का अवसर पिता मिश्रीमलजी को मिला। मात्र ११ वर्ष की उम्र मे ये माता रूपादेवी के साथ श्री जतनश्रीजी म० सा० के कर कमलो से दीक्षित बनी व शिष्या-साध्वी शिरोमणि श्री स्वणश्रीजो म० सा० दोनो की कहलाई। इस बीच वैराग्य का बीज अकुरित होने को अवसर जयपुर नगरी मे तपोमूर्ति श्री स्वणश्रीजी० म० सा० के दर्शन के क्षणो मे ही प्राप्त हुआ था। जिसको चार वर्ष की अवधि में बहुत ही पल्लवित पुष्पित रूप में परिजनो ने देखा। इनके मन को वदलने के अनेक प्रयत्न हुए उनमे इनके दादाजी का विशेष परिश्रम था क्योकि एक मात्र पोती का वैरागी जीवन की कल्पना से ही उनका मन विकल हो उठता था। प्रयत्न की

पराकाष्टा का आलम्बन सरकारी स्तर पर लिया, पर वहां भी निर्णायक उनके मन को प्रभावित करने की अपेक्षा स्वयं प्रभावित होकर इन्ही के पक्ष में निर्णय दिया ।

आर्यारत्न हमारी गुरुवर्या श्री विचक्षण श्री जी म० सा० का जीवन कितना साधना प्रेरक प्रगतिशील, स्व-पर उपक्रमी था, इसका आप आपके समस्त जीवन का अवलोकन करके सहज ही अनुमान लगा सकते हैं ।

वालक-वय जिस समय खाने पहनने की भी सुधि नहीं होती उस वय में आपने त्याग वैराग्य की वाते की । मात्र वारह साल की उम्र में घर बार स्वजन, स्नेहियो का अटूट प्यार छोड़कर दीक्षित वनी । रंगीन कल्पनाओं में, यौवन के उन्माद में, बेभान वनाने वाली उन्नीस वर्ष की अपरिपक्व वय में आपने शासन की वागडोर सम्भाली । संघ के नेतृत्व जैसा गुरुतर भार कन्धों पर वहन किया । शिष्याओं के नेतृत्व जैसी जिम्मेदारी उठाई और खूब निभाई । यौवन का जोश जिनका स्व-पर कल्याण में ही काम आया ।

भारत के कौने कौने में आपने उग्र विहार किया । सांसारिक मातु श्री विज्ञान श्रीजी म० सा० वृद्धत्व की ओर बढ़ रही थी फिर साथ रह आपको प्रेरणा देती रहती । शासन का राग आपकी रग रग में समाया था और उसीकी प्रभावना के लिए आपने न सोने की सुध ली और न ही की आराम की चिन्ता ।

समाज के कतिपय व्यक्तियो की दयनीय दशा को देख आपका अन्तमन दयार्द्र हो गया। आपने अपने प्रवचनो के माध्यम से प्रसुप्त मानवता को झकझोरा, सोते हुए को जगाया, भूलो को माग बताया, भटको को दिशा निर्देश दिया। अपनी पीयूषमय वाणी से झकृतवीरण के स्वरो ने समाज को जागृत किया और सिमट गई बिखरी हुई शक्तियाँ और भर गई हृदय मे पटी दरारें, जो असहाय थे उनको महायता दिलवाई। उस अमृतवाणी से ससार से घबराये प्राणियों को तृप्त किया। प्रेम, सगठन, परोपकार का बिगुल चारो ओर स्थान २ पर बजाया। उस वशी मे साम्प्रदायिकता की धुन न थी, वह जाति पाति से दूर समन्वयता के स्वरो से भरपूर थी।

भगवान् महावीर के नाम पर आप प्रत्येक परिस्थिति से जूझ पडती और सफलता पाकर ही दम लेती। शासन सेवा कार्यों मे न समय पर खाया न समय पर पीया और न ही आराम किया। हर सम्प्रदाय के व्यक्ति आपके प्रवचनों को श्रद्धा से श्रवण करते। फलस्वरूप स्थान स्थान पर आपको पदवियों से अलकृत किया गया। जयपुर श्री सघ ने आपको व्याख्यान भारती, मदसौर श्री सघ ने आपको विश्व प्रेम प्रचारिका तथा खाचरोद सघ ने समन्वय साधिका से विभूषित किया। सूरि सम्राट विजयवल्लभसूरिजी ने आपको जैन कोकिला ही कह दिया। अमरावती श्री सघ ने शासन प्रभाविका पद से सुशोभित किया। जैन शब्द पर तो क्या

जन जन के प्रति आपके हृदय मे प्रेम का सागर उमड़ पड़ता था। 'महावीर का प्यारा वह मेरा प्यारा' यह तो आपका मूल मंत्र था और उसी वीर के प्यारे के लिए आपके प्राण तक न्यौछावर थे।

एक घर की चिन्ता मे व्यक्ति परेशान हो जाते हैं तो जिनको हर घर की चिन्ता थी उनकी क्या हालत होगी। आपने समाज हित मे कई संस्थाओं का निर्माण करवाया। कई ऐसे व्यक्ति जिनका कोई आधार नहीं था। उनकी आधार आप थीं—दीन दुखी, गरीब अनाथ आपकी शरण में सुखपूर्वक जीवनयापन योग्य सम्बल पाते थे। आपके द्वार से कभी कोई खाली निराश नहीं लौटा। समुदाय यानी साध्वी संघ का नेतृत्व आपने खूब निभाया। आपकी निश्रा में दीक्षित वर्तमान में लगभग ४३ साध्वीजी हैं। अपनी दीक्षित शिष्याओं को काफी सुयोग्य, शिक्षित, व्यवहार कुशल बनाया। जो कई समुदायों में देश के कई भागों में अच्छा काम कर रही हैं।

चाहे कैसा भी व्यक्ति क्यों न आ जाये आपकी निभाने की कला कमाल की ही थी। कई प्रकृति भद्र, कई चिड़चिड़े, कई सीधे साधे आपकी शरण में आकर चिन्तामुक्त बनते थे।

कर्त्तव्यबोध भी आपका बेमिसाल था। कोई भी बीमार हो, वृद्ध हो, अशक्त हो आप उनको भरसक आराम पहुंचाती थी। भारत के कौने-कौने में आपका नाम गूँज उठा था।

आपकी शासन सेवा का शोर चारो ओर था। आपके मीठे व्यक्तित्व, अलौकिक प्रतिभा ने सर्वत्र आपको प्रशसा के फूल अर्पण करवाये। सिर आखों पर बैठाया। व्यवहार पक्ष को आपने खूब सम्भाला, खूब मांजा, चमकाया उन्नत किया तथा खूब वाहवाही लूटी। मान सम्मान का पार नही था। अब आपकी उत्तरावस्था का समय शुरू हुआ। अध्यात्म का पहलू उजागर होने का समय आया। आप रायपुर का चातुर्मास करके दादा मणिधारी अष्टम शताब्दी पर दिल्ली पधारीं, वहा से पैदल सघ के साथ आप हस्तिनापुर पधारी। वहा आप लगभग तीन मास विराजी। ये तीन मास आपकी आत्म साधना के मास रहे। आपकी भावना यहा ही साधना पूर्ण चातुर्मास करने की रही। पर दिल्ली सघ के अपरिहार्य आग्रह ने दिल्ली की ओर प्रयाण करवाया। होनी ने अपना रूप दिखाया। दिल्ली पहुँचते पहुचते गाजियाबाद के पास सांसारिक मातुश्री विज्ञानश्रीजी म० सा० पर लकवे ने आक्रमण किया। इस हेतु आप चार साल दिल्ली विराजी। तथा जयपुर श्री सघ की विनम्र विनती को मान देकर आपने साध्वीजी श्री अविचलश्रीजी, मणिप्रभाश्रीजी, मुक्तिप्रभाश्रीजी, विजय प्रभाश्रीजी, निरजनाश्रीजी, भाग्ययशाश्रीजी का चतु मासार्थ जयपुर भेजा। श्रद्धेयजी की सेवा मन-तन से इतनी व्यवस्थित हुई कि देखने वाले विस्मय-विमुग्ध थे। अन्तिम समय मे इतनी साधना कराई, ऐसा आत्मबल भरा कि सघ आश्चर्य विमूढ था।

दिल्ली के स्थिरवास की अवधि में आपने अपने उज्जवल मान महत्ता दिलाने वाले व्यवहार पक्ष को समेटना शुरू किया। आपके अपने शब्दों में दुकानदार प्रातः काल अपनी दुकान जमाता है, माल सजाता है, पूरा दिन तनतोड़ परिश्रम करता है, किन्तु ज्योंहो संध्या होने को होती है, वह अपना सारा सामान, बोरियां बिस्तर बांधकर घर जाने की तैयारी में लग जाता है। ग्राहक आता है तो कहता है। भाई देर हो रहा है अब घर जाने का समय हो गया है, मेरा घर वड़ा दूर है, रात हो जायगी तो मार्ग मे चोर लुटेरों का अलग भय है। बस इसी कथनानुसार आपने भी अपना व्यापार समेटना शुरू किया, व्यवहार निभाने के साथ साथ अन्तरंग अध्यात्म साधना की गति अति तीव्र कर दी। रात्रि में १२-१ बजे तक आपका जाप चलता रहता, दिन में स्वाध्याय, आगन्तुकों को आत्मज्ञान का उपदेश चलता। व्यर्थं बातें पहले ही जीवन में नहीवत् थी अब तो सर्वथा ही समाप्त हो गई। भाषा का उपयोग केवल वीतराग वाणी की प्रभावना बांटने मे ही होता। सभा, सोसायटी, व्याख्यान सभाएें ये तो दिल्ली में रोजमर्रा के काम थे, उनमें आपने जाना बंद कर दिया। प्रायः सभी में आपका शिष्या वर्ग निपुणश्रीजी, विनिताश्रीजी, तिलकश्रीजी, विज्येन्द्रश्रीजी, चन्द्रप्रभाश्रीजी, सुरंजनाश्रीजी आदि पहुँचता।

पूज्य विज्ञानश्रीजी म० सा० के स्वर्गवास पश्चात् आपने जयपुर की सड़क पर पांव बढ़ाये। पर शरीर ने साथ नहीं दिया। गोड़ों एव कमर ने चलने से इनकार कर दिया।

येन केन प्रकारेण आपने दिल्ली और जयपुर की दूरी पार की। आप अब तो पूरी-पूरी सावधान बन गई। जयपुर का चातुर्मास पूर्ण कर आप दादा जिन कुशलसूरि गुरुदेव की छत्र छाया मे मालपुरा पधारी। मालपुरा का चातुर्मास एकान्त आत्मसाधना का चातुर्मास रहा। साधनाकालीन जीवन व्यवहार मे चार चाद लगे। आपका सारा समय ज्ञान, ध्यान, स्वाध्याय, आत्मचिन्तन में व्यतीत होने लगा। समाज की हलचलो से दूर शातिपूर्ण साधना मे मग्न बनी—मैंने देखा आपकी वर्तमान दिनचर्या मे जमीन आसमान का अन्तर था। अब तो अन्तर मे रट चुपचाप लगी थी मन की विश्रान्ति थी जो माहौल हर चातुर्मास मे बनता था, उसकी थोडी सी झाकी यहा नही थी। मात्र एक घण्टा भरे बाजार में व्याख्यान होता, वह भी आत्मा परमात्मा की बातो मे ही। फिर भी लोग बडे प्रभावित होते। जैन अजैन की भीड से बाजार भर जाता।

इसी चतुर्मास मे हमे पता चला कि आपकी छाती में गाठ है। हाला कि गाठ जयपुर से हो थी, पर कभी जिक्र नही किया। जयपुर से भक्तजन डाक्टर लाये। दौडधूप की। काफी अनुनय विनय की, डाक्टरो ने भय बताया, वेदना का सारा नक्शा सामने रखते हुए बताया, महाराजश्री आप आपरेशन करा लें वरना इतनी भयकर वेदना होगी जिसको सहन करना आपके बूते की बात नही होगी।

यह गाठ कॅसर की है—ऐसी वैसी नही। पर आपका दृढ निश्चयात्मक निर्णय था कि उपचार कराना ही नही।

वेदना को भोगकर ही समाप्त करना है। संघ ने आपको सह-मत करने की कोशिश की। पर आपके दृढ़ निश्चय के सामने सभी नत मस्तक रहे। कहां तो भक्तों के मनसूबे थे लन्दन, अमेरिका के डाक्टरों को बुलाने के और कहां भारत के डाक्टर ही हाथ पर हाथ धरे बैठे थे। काम कर ही नही पा रहे थे। देह—ममत्व रहित मानस पर भक्तों की मोह मुग्ध प्रार्थना का कुछ भी असर नहीं था—कोमल हृदय आज ऐसो चट्टान बन गया था जिस पर भक्तों की प्रार्थनायें, शिष्याओं के आंसू कुछ भी असर करने में असमर्थ थे। आपका एक ही अटल निर्णय था कि उपचार नहीं कराना और अन्त तक यह निर्णय, निर्णय ही रहा। उग्रतम वेदना में भी शिथि-लता का नाम नहीं आया। भक्त पूरे समय मालपुरा और जयपुर के चक्कर लगाते रहे पर काम न बना, सो न बना।

आपकी साधना में वेग आता गया, ज्वार उमड़ता गया। मालपुरा से आप बिलाड़े की ओर प्रयाण करने हेतु जयपुर पधारी। आपका लक्ष्य अब साधना भूमियों पर ही रहने का बन गया था। जयपुर के भक्तों ने मार्ग रोका, आगे नही जाने देंगे। सबके मन में भय था। कैंसर जैसी भयंकर जानलेवा व्याधि और बिलाड़े जैसा गांव, जहां कोई साधन नहीं कोई सुविधा नही। अपने सिरताज को यूं जंगल में कैसे जाने दें। आग्रह ने सीमोलंघन किया, आप जयपुर मजबूरन रुकीं, रुकी क्या रुकना पड़ा भक्तो के वश भगवान् आए। आपने शर्त रखी, आप लोग कभी भी उपचार

के लिए मुझे विवश नहीं करेंगे। अब आप जयपुर विराजीं जो विराजी रह गई।

आपकी साधना निखरती गई, दूर दूर से भक्तो की टोलिया उमड़ने लगी एव जयपुर सघ तन, मन, धन से सेवा मे लगा। आपके लगातार तीन चतुर्मास जयपुर हुए जिसमे दो शहर मे, अन्तिम एक दादावाडी मे।

व्याधि का रूप उग्र से उग्र तम होता गया, आपका आन्तरिक रूप निखरता गया। अतर में प्रभु नाम की धुन, आत्मदेव की आराधना मे समस्त समय व्यतीत होने लगा। गाठ बढने लगी। छोटे तरबूज जितनी बडी गाठ तनाव से भरपूर, ताम्रवर्णी रग उसके ऊपर एक टेढी-मेढी पके आम जितनी और गाठ। उस गाठ पर छालानुमा कई व्रणा, व्याधि का भरपूर जोर था। इधर समता, शान्ति, सहनशीलता की सीमा नही थी। रात रात भर नीद नहीं आती। खाना-पीना छूटने लगा, अन्न तो सर्वथा आपने बन्द ही कर दिया। जो भी व्यथा थी भयकर थी, पर आपने उसे शान्ति के साथ भोगने की ठान ली थी। एक ही लक्ष्य था—आत्मज्ञान द्वारा इस उपसर्ग-परीषह पर विजय पाना। वेदना, समता और शान्ति के सामने नत हो रही थी। गाठ अब फूटेगी, तब फूटेगी, चल रहा था। भीतर फूटेगी या बाहर कोई पता नहीं था। डाक्टरों के अनुमान गलत पड रहे थे वे कहते थे, शीघ्र फूटेगी, लेकिन छह महीने निकल गए।

कुमारी हेमलता को भावना मे वेग आया दीक्षा लेनी है तो देर क्यों? पू० महाराज सा० के हाथो ही दीक्षित

होना है। उतावलापन आया भावना ने जोर मारा मां पिताजी-पाचों भाई, भुआ, बहन, वहनोई जो अपने मत वाले थे—एकत्र हुए और एक दिसम्बर को दीक्षा का निर्णय हुआ। कुमारी सरला की भी भावना सफल और दोनों को दीक्षा बड़ी धूमधाम से उल्लास पूर्ण वातावरण में निपटी। आप श्री शुरू से अन्त तक दीक्षा उत्सव मे शामिल रही। पूरी क्रिया आपने कराई, आशोर्वाद स्वरूप दस मिनिट भाषण भी दिया। जनता समा नही रही थी। दादावाडी के सामने पूरी सडक मानव मेदिनी से भरी थी।

आपश्री उस दिन नीचे पधार कर ऊपर गई उसके बाद उतरने का सवाल ही न रहा। मानो व्याधि भी दीक्षा को प्रतीक्षा में कुछ रुकी थी। उसी दिन शाम को कमर पर जोरदार हमला हुआ। कमर के दर्द ने आपको विवश बनाया। इधर से उधर हो पाना भी मुश्किल हो गया। पर समता में कोई फर्क नही। उपचार की बात नहीं।

यों तो गांठ नवम्बर में फूट गई थी पर अब घाव बढ़ने लगा। १२ दिसम्बर को घाव में से खून की धाराये वहने लगी। गहरा ताजा खून जमीन पर वह रहा था। सेवार्थी देखने वाले, हम परेशान थे, घबड़ा रहे थे। गुपचुप डाक्टर महेता को फोन करवाया, वे तुरन्त आये। हमारे मन में आशा थो अब अवश्य उपचार की इजाजत मिलेगी। पर कहां, वहां तो वही शान्ति, वही इन्कार एवं आग्रह डाक्टर को क्यों बुलाया गया। खून का प्रवाह चला सो चला पूरा महीना

खून बहते बहते गुजरा परन्तु चेहरे पर एक शिक तक नही आई। "यह तो होना ही था। नया क्या होन है।" खून जाने के समय पट्टे पर शान्त भाव से ऐसे विराजी रहती मानो जाने वाला खून आपके शरीर का होकर कोई दीवार से बह रहा हो। जिसे आप शान्ति भाव से देखते रहे। जिनके लिए जीवन और मरण एक रूप बन चुका था। उनको खून से क्या फर्क पड़ता। एक दो व्यक्ति तो खून का रूप देखकर बेहोश भी हो गये। पर आप जिनके शरीर का खून जा रहा था, शान्त भाव मे पूरी सफाई अपने स्वय के निर्देशन मे मुनि धर्मानुसार करवाती परठवाती। ऐसे समय भी आने वालो को धर्म लाभ देना, उपदेश देना बराबर चालू था। पूरा दिन रात्रि मे १२ बजे तक भजन, धुन, जाप एव स्वाध्याय चालू रहता। पूरा दिन व रात्रि १२ बजे तक एक भक्ति भरा सभा बधा था।

हम लोग पूछते महाराज सा आपको पीडा नही होती। "होती है तो होने दो। शरीर अपना काम करता है, मैं अपना काम करती हूँ। यह तो होना ही था फिर घबडाने से क्या लाभ। आजाओ भाई कम राज आ जाओ, सब इसी भव मे पधार जाओ आगे बाकी मत रहना सारा कर्जा चुका लेना। अभी तो मैं देने की स्थिति मे हूँ ले जाओ सारा कर्जा ले जाओ" आदि कई वाक्य बोलती रहती।

कभी कभी भावना वश आद्रता होने से आने वालो को उपदेश के दो शब्द नही कह पाने का कष्ट था, "आने वाले

खाली जाते हैं—भाई दो शब्द दो इनको" बोलो—विचारो, कितना धन व्यय करते हैं, श्रम करते हैं, समय खर्च करते हैं तब कहीं यहां आते है, खाली मत भेजो, 'दर्शन की अन्तराय मत दो, आने दो मुझे कोई परेशानी नहीं" । परेशानी आने वाले ने उठाई है । "भावना मत तोड़ो" आदि अनेकों वाक्य आप के मुखार विन्द से निकलते, पीड़ा का ध्यान नहीं पर आने वालों का पूरा पूरा ध्यान स्नेह था ।

खून शरीर से सारा निकल चुका था । तन बदन में जलन होना स्वाभाविक था । कभी भी जरा भी अभिव्यक्ति नही की ।

इधर शहर शहर से, गांव-गांव से, प्रान्त-प्रान्त से भक्तों के टोले उमडे रहते थे । जयपुर संघ की भक्ति अपना अलग कमाल दिखा रही थी । भक्तों के खान-पान रहन-सहन की ऐसी व्यवस्था थी कि देखते ही बनता था ।

व्याधि ने गरदन पकड़ी रात दिन चौवीसों घन्टे नीचा सिर किये बैठी रहती । इधर कमर झुकी हुई थी । न सीधी बैठ सकती न लेट सकती । सिर किसी न किसी शिष्या के हाथ पर टिका होता । इस स्थिति में लगभग चार मास व्यतीत हुए । घाव गहरा होता गया । नसे खुलती गई, खून निरन्तर जाता रहा । सारा बदन सफेद पड़ गया ।

डाक्टर ने कहा महाराजजी आपरेशन करा लें । आपके घाव मे इतनी भारी दुर्गन्ध हो जायगी कि आपके पास खड़ा

होना तो दूर, मकान मे रहना कठिन हो जायेगा। आपने उत्तर दिया "समय पर देखेंगे अभी तो जैसा चलता है चलने दो।"

अन्त तक घाव रिसता रहा, खून मवाद आती थी, पर गध का नाम ही नही था।

मल्लम पट्टी घाव की, ड्रेसिंग घोना किरण बाई खजान्ची व मधु जैन ही करती थी। उन्होंने नस की ट्रेनिंग ली हुई थी। रात दिन जब भी जरूरत पडती वे एक पाव हाजिर थी। बडी शान्ति स्थिरता से घाव धोती पट्टी लगाती।

समय अपना काम करता गया आप अपना काम करती रही। समता के सामने विषमता का ठहरना भारी हो गया। वह बेचारी सिर पर पाव रखकर ही भागी सो भागी ही रह गई, लौट कर सामने भी न देखा।

एक दिन डाक्टर मेहता आये। पूछा महाराज सा कुछ कहना है। अरे अब तो मैं जीत गई, वास्तव मे आपकी जीत थी विषमता पर समता थी, व्याधी पर समाधि थी, भारी जीत थी। समता शान्ति की जीत के नगारे गूज उठे। विषमता को करारी हार थी।

ऐसे साधक को पाकर साधना धन्य थी, आराधना भाग्यशाली बनी थी व्याधि मे कमी का तो काम ही नही वरन बढती ही गई।

१८ अप्रेल, ८० को प्रात दस बजे आप पूज्य साध्वी श्री मणिप्रभाश्रीजी की गोद में सिर टिका कर अर्ध लेटने की

अवस्था में थी। आर्य श्री मनोहरश्रीजी सीमंधर स्वामी का स्तवन सुना रही थी। मंजुलाश्रीजी विनिताश्रीजी आदि सभी साध्वीजी खड़ी थी भजन प्रार्थना चालू थी। वे अपना सिर ऊंचा करके उनकी ओर देखने लगी। धीरे से बोली—अहो-२ श्री सद्गुरु वाली प्रार्थना बोलो। प्रार्थना हुई, आपने पुनः देखा और बोली "आज मैं" पूरा वाक्य शरीर अशक्ति वश नहीं बोल पाई। आज मैं का अर्थ था मैं आज जा रही हूं। किसी ने पूछा दूध लेंगे—अरे बहुत पीया यह दूध, अब तो अमृत पिलाओ।

तीन मास से लगातार शारीरिक स्थिति बिगड़ी हुई चल रही थी। हम लोग दस महीने से वहां ही टिके थे– दो चार दिन की बात डाक्टर तीन मास से बराबर कर रहे थे। साढे ग्यारह बजे स्वांस की गति में तेजी आई। ११-४५ मिनिट पर सम्पूर्ण शिष्या मंडल पू. प्र. अविचलश्रीजी, विज्येन्द्रश्रीजी मनोहरश्रीजी सुदर्शनाश्रीजी, मजुंलाश्रीजी, आदि एव भक्तगण उपस्थित हो गये। अंतिम समय की आराधना त्याग प्रत्याखान करवाया। नवकार मंत्र की ध्वनि एव सीमंधर स्वामी की शरण की धुन प्रारंभ कर दी। अतिम साधना करते हुए स्वर्गवास हो गया। ११-५५ पर आपने नश्वर शरीर का त्याग कर प्रयाण किया। संघ निराधार खडा था। शिष्या परिवार जो पूरा का पूरा चातुर्मास से यहाँ ही विराजमान था। निराश, हताश, उदास अश्रु सिक्त नयनों से खडा था। पिंजरा पड़ा था– चह चहाने वाला पक्षी उड़ गया। बगीचा लगा था, पर बगीचे का माली आज चिर-गाढ निद्रा में सो गया था।

भक्तगण खडे बिलख रहे थे पर भगवान् सिधार गये थे। वातावरण मे गहरी करुणा व्याप्त थी। शोकाकुल जनमेदिनी उमड पडी। तार-फोन पर खबर गयी। मद्रास, बम्बई, इन्दौर, दिल्ली आदि अनेको स्थानो से भक्त गण कार, ट्रेन, प्लेन, से भागे आये पर हाथ मलने के सिवाय क्या बचा था यो भभी प्राय हर महीने १५ दिन मे आत ही थे।

दूसरे दिन प्रात वीर शासन सेविका, मार्गदर्शक, त्यागी प्र म सा हमारे भाग्यविधाता, की अर्थी उठी। मोहनबाडी की ओर चली, कलेजा फट रहा था। सबके दिल चूर चूर हो रहे थे, दादाबाडी जिसमे सदा मेला लगा रहा व १८ मास तक हलचल रही, वह अति वीरान थी, सूनसान थी। सभी कुछ था। सभी थे, पर जिससे आबाद थे वह एक प्राणी नही था तो कुछ भी नही था।

मोहनबाडी मे अग्नि सस्कार हुआ। चन्दन और नारियल का पार नही था। जनता का तो कहना ही क्या ? आपकी अन्तिम यात्रा मे हर वर्ग का जैन समाज सम्मिलित हुआ। काफी लम्बा भजन कीर्तन करता जुलूस चला। बोली लगाने की आपने मना की थी। अत खरतरगच्छ महासघ के अध्यक्ष ने अग्नि सस्कार किया। चिता की लपटें आसमान को छू रहीं थी। देखते ही देखते हमारे भाग्य विधाता का पार्थिव शरीर भस्म होकर भूमि मे मिल गया। दूसरे दिन तो चिता मे राख ही न मिली। लोग सारी राख बटोर कर ले गये।

दूसरे दिन शोक सभा मनाई गई, शोक सभा मे स्मारक की बात हुई। मोहनबाडी मे जहाँ काफी जमीन है, विचक्षण

कालोनी बसाना एवं सुन्दर समाधि बनाना। आदर्श नगर में स्कूल भवन का निर्माण कराना एव नवीन उपाश्रय भवन जो बारह लाख की लागत से बना, उसका नाम विचक्षण भवन रखना तय हुआ। वीर बालिका विद्यालय में, विचक्षण वाचनालय चालू करना—अजमेर में या अन्यत्र वृद्धाश्रम की स्थापना करना। इस प्रकार आपका जीवन आपके अनुरूप रहा व मरण भी आपकी शान के अनुरूप रहा।

आपका जीवन धन्य बना एवं अध्यात्म पक्ष उज्जवल रखने वाला समाज में समन्वयित-व्यवहार, आपकी स्मृति अमर बना गया।

श्री सघ को आपने भरपूर धर्म स्नेह दिया और संघ ने भी आपको भरपूर भक्ति दी।

लेखिका :

भंवरबाई 'भ्रमर' रामपुरिया, खुजनेर

अर्हम्

श्रीस्तम्भनपार्श्वनाथाय नमः ।

श्रीखरतरगच्छीय श्रावकों का

# श्री प्रतिक्रमण-सूत्र

## विधि-सहित ।

---

### प्राभातिक सामायिक लेने की विधि ।

सब से प्रथम श्रावक और श्राविका पडिलेहण किये हुए शुद्ध वस्त्र पहन कर, पट्टा प्रमुख उच्च स्थान की प्रमार्जना करके ठवणी, स्थापनाचार्यजी, पुस्तक, माला आदि की स्थापना करे। बाद में कटासना, मुँहपत्ति, चरवला पास में ले सामायिक करने की जगह पूज कर बैठे, बाद बांये हाथ में मुँहपत्ति लेकर मुंह के सामने रखे और सीधा हाथ स्थापन की हुई पुस्तक आदि के सामने करके तीन नवकार गिने—

णमो अरिहंताणं । णमो सिद्धाणं ।
णमो आयरियाणं । णमो उवज्झायाणं ।

णमो लोए सव्वसाहूणं ।

एसो पंचणमुक्कारो । सव्वपावप्पणासणो ।

मंगलाणं च सव्वेसिं । पढमं हवइ मंगलं ॥१॥

(इस प्रकार तीन नवकार गिने । यदि प्रतिष्ठित स्थापनाचार्यजी हो तो तेरह बोल से स्थापनाजी की पड़िलेहणा करे—)

(१) शुद्ध स्वरूप धारे, (२) ज्ञान, (३) दर्शन, (४) चारित्र, (५) सहित सद्दहणा-शुद्धि, (६) प्ररूपणा-शुद्धि, (७) दर्शन-शुद्धि, (८) सहित पांच आचार पाले, (९) पलावे (१०) अनुमोदे, (११) मनोगुप्ति, (१२) वचन-गुप्ति, (१३) कायागुप्ति आदरे ।

(पीछे चरवला मुंहपत्ति हाथ में लेकर गुरुजी को या स्थापना-चार्यजी को खडे हो कर वन्दन करे—)

**इच्छामि खमासमणो ! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहि-आए, मत्थएण वंदामि ।**

(इस प्रकार दो खमासमण देना, पीछे खड़े ही रहकर)

**इच्छकार भगवन् ! सुहराई, सुहदेवसि सुख–तप शरीर निराबाध सुख–संयम–यात्रा निर्वहते हो जी ? स्वामि साता है जी ?**

फिर खमासमण देना

१ अरिहंत के १२ गुण, सिद्ध भगवान् के ८ गुण, आचार्य महाराज के ३६ गुण, उपाध्याय महाराज के २५ गुण, साधु महाराज के २७ गुण, सब मिलाने से १०८ गुण होते हैं, और नवकारवाली मे १०८ मणके होते हैं । माला जपने से पंचपरमेष्ठि के गुणो का स्मरण होता है ।

(ऐसा कहकर, नीचे बैठकर, दाहिने हाथ को चरवले पर या नीचे रखकर, मस्तक नीचे नमाकर नीचे का सूत्र[1] बोले—)

इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! अब्भुट्ठिओ ह अब्भितरहं राइअखामेउ ? इच्छ, खामेमि राइअ। ज किंचि अपत्तिअ, परिपत्तिअ भत्ते पाणे विणए वेयावच्चे आलावे सलावे उच्चासणे समासणे अतरभासाए उवरिभासाए, ज किंचि मज्झ विणयपरिहीण, सुहुम वा बायर वा, तुब्भे जाणह, अह न जाणामि, तस्स मिच्छा मि दुक्कडं।

(इस प्रकार बोल कर पीछे नीचे लिखे अनुसार बोलना—)

इच्छामि खमासमणो! वंदिउ जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि। इच्छाकारेण संदिसह भगवन्। सामायिक लेवा मुंहपत्ति पडिलेहूं ? 'इच्छं'। इच्छामि खमासमणो वंदिउ जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि।

(ऐसा बोल कर मुहपत्ति की पडिलेहणा नीचे लिखे पच्चीस बोल मन मे बोलते हुए करे—)

१ सूत्र अर्थ साचो सद्दहूं, २ सम्यक्त्वमोहनीय, ३ मिथ्यात्व मोहनीय, ४ मिश्र–मोहनीय परिहरु। ५ काम–राग, ६ स्नेह राग, ७ दृष्टि–राग परिहरु।

---

१ त्यागी और क्रियावान् गुरुवदन करने योग्य हैं, पासत्था (शिथिलाचारी) गुरु को वदन करने से कर्मो की निर्जरा नहीं होती केवल कायक्लेश और कर्मबन्धन होता है। आगम मे कहा है—"पासत्थाई वदमाणस्स नेव कित्ती न निज्जरा होइ कायकिलेस एमेव कुणई तह कम्मवध च"।

(ये सात बोल मुंहपत्ति खोलते समय कहने चाहिये।)

१. ज्ञान-विराधना, २ दर्शन-विराधना, ३ चारित्र-विराधना परिहरुं। ४ मनो-गुप्ति, ५ वचन-गुप्ति, ६ काय-गुप्ति आदरुं। ७ मनो-दंड, ८ वचन-दंड, ९ काय-दंड परिहरुं।

(ये नो बोल दाहिने हाथ की पडिलेहण के समय कहना चाहिए—)

१ सुगुरु, २ सुदेव, ३ सुधर्म आदरुं, ४ कुगुरु, ५ कुदेव, ६ कुधर्म परिहरुं। ७ ज्ञान, ८ दर्शन, ९ चारित्र आदरुं।

(अब नीचे लिखे पच्चीस बोलों से अंग की पडिलेहणा करें अर्थात् जिस अंग का नाम आवे उसी अंग को मुंहपत्ति से स्पर्श करें—)

१ कृष्णलेश्या, २ नीललेश्या, ३ कापोतलेश्या, ये तीन निलाडें मस्तके परिहरुं। १ ऋद्धिगारव, २ रसगारव ३ सातागारव ये तीन मुखे परिहरुं। १ मायाशल्य, २ नियाणशल्य, मिथ्यादंशन-शल्य ये तीन हृदये परिहरुं। १ क्रोध, २ मान, ये दोनों दाहिने कंधे परिहरुं। १ माया २ लोभ ये दोनों बायें कंधे परिहरुं। १ हास्य, २ रति, ३ अरति, ये तीन बायें हाथ परिहरुं। १ भय २ शोक ३ दुगंछा ये तीन दाहिने हाथ परिहरुं। १ पृथ्वीकाय, २ अप्काय, ३ तेउकाय ये तीन बांयें चरण परिहरुं

१ वायुकाय, २ वनस्पतिकाय, ३ त्रसकाय ये तीन दाहिने चरण परिहरु ।

(इस प्रकार मुहपत्ति की पडिलेहण करे। पीछे खडे होकर।)

इच्छामि खमासमणो ! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि। इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! सामायिक संदिसाहु ? 'इच्छं' ।। इच्छामि खमासमणो ! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि। इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! सामायिक ठाउं ? 'इच्छं' ।। इच्छामि खमासमणो। वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि।

(अब यहाँ हाथ जोड मस्तक नीचे नमा कर तीन नवकार गिने।)

णमो अरिहंताणं। णमो सिद्धाणं। णमो आयरियाणं। णमो उवज्झायाणं। णमो लोए सव्वसाहूणं। एसो पंच-णमुक्कारो। सव्वपावप्पणासणो। मंगलाणं च सव्वेसिं। पढमं हवइ मंगलं।

पीछे 'इच्छाकारेण संदिसह भगवान् ! पसाय करी सामायिक दण्ड उच्चरावोजी'। ऐसा कह कर स्वयं तीन बार 'करेमि भंते' उच्चरे। यदि गुरु महाराज या कोई बड़े हों तो वे तीन बार उच्चरावें।)

करेमि भंते। सामाइयं, सावज्जं जोगं पच्चक्खामि। जाव नियमं पज्जुवासामि, दुविहं तिविहेणं, मणेणं वायाए

काएणं न करेमि न कारवेमि, तस्स भंते । पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ।

इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि । इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! इरियावहियं पडिक्कमामि ? 'इच्छं' इच्छामि पडिक्कमिउं, इरियावहियाए, विराहणाए, गमणागमणे, पाणक्कमणे, बीयक्कमणे, हरियक्कमणे, ओसा उत्तिंग-पणग-दग-मट्टी-मक्कडासंताणा-संकमणे, जे मे जीवा विराहिया । एगिंदिया, बेइंदिया, तेइंदिया, चउरिंदिया, पंचिंदिया, अभिहया, वत्तिया, लेसिया, संघाइया, संघट्टिया, परियाविया, किलामिया, उद्दविया, ठाणाओ ठाणं संकामिया जीवियाओ ववरोविया तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

तस्स उत्तरीकरणेणं, पायच्छित्तकरणेणं विसोहीकरणेणं बिसल्लीकरणेणं, पावाणं कम्माणं निग्घायणट्ठाए, ठामि काउस्सग्गं ।

अन्नत्थ ऊससिएणं, नीससिएणं, खासिएणं, छीएणं, जंभाइएणं, उड्डुएणं वायनिसग्गेणं, भमलीए पित्तमुच्छाए, सुहुमेहिं अंगसंचालेहिं, सुहुमेहिं खेलसंचालेहिं, सुहुमेहिं, दिट्ठिसंचालेहिं, एवमाइएहिं आगारेहिं अभग्गो अविराहिओ हुज्ज मे काउस्सग्गो । जाव अरिहंताणं, भगवंताणं णमुक्का-

रेण न पारेमि ताव कायं ठाणेणं मोणेणं झाणेणं अप्पाणं वोसिरामि ।

(यहाँ एक लोगस्स या चार नवकार का कायोत्सर्ग करें।[1] पीछे नीचे लिखे अनुसार प्रगट लोगस्स कहे—)

लोगस्स उज्जोअगरे, धम्मतित्थयरे जिणे । अरिहंते कित्तइस्सं, चउवीसंपि केवली ॥१॥ उसभमजिअं च वंदे, संभवमभिणंदणं च सुमइं च । पउमप्पहं सुपासं, जिणं च चंदप्पहं वंदे ॥२॥ सुविहिं च पुप्फदंतं, सीअल-सिज्जंस-वासुपुज्जं च । विमलमणंतं च जिणं, धम्मं संतिं च वंदामि ॥३॥ कुंथुं अरं च मल्लिं, वंदे मुणिसुव्वयं नमिजिणं च । वंदामि रिट्ठनेमिं, पासं तह वद्धमाणं च ॥४॥ एवं मए अभिथुआ, विहुयरयमला पहीणजरमरणा । चउवीसंपि जिणवरा, तित्थयरा मे पसीयंतु ॥५॥ कित्तिय-वंदिय-महिया, जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा । आरुग्ग-बोहिलाभं, समाहिवरमुत्तमं दिंतु ॥६॥ चंदेसु निम्मलयरा, आइच्चेसु अहियं पयासयरा । सागरवरगंभीरा, सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु ॥७॥

(फिर खमासमण दे कर)

इच्छामि खमासमणो ! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहि-

---

१ इरियावहिय में अठारह लाख चोवीस हजार एक सो बीस (१८२४१२०) मिच्छा मि दुक्कडं की संख्या है।

ह्याए मत्थएण वंदामि। इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! बेसणो संदिसाहुं ? 'इच्छं'।

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसी-हिआए मत्थएण वंदामि : इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! बेसणो ठाउं 'इच्छं'।

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसी-हिआए मत्थएण वंदामि : इच्छाकारेण संदिसह भगवन्। सज्झाय संदिसाहूँ ? 'इच्छं'।

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसी-हिआए मत्थएण वंदामि : इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! सज्झाय करूं ? 'इच्छं'।

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसी-हिआए मत्थएण वंदामि।

(इस प्रकार खमासमण देकर आठ नवकार गिने। शीत काल मे वस्त्र की आवश्यकता हो तो—)

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसी-हिआए मत्थएण वंदामि। इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! पंगुरण संदिसाहुं ? 'इच्छं'।

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसी-

हिग्राए मत्यएग वदामि । इच्छाकारेण सदिसह भगवन् ! पगुरण पडिग्गाहु ? 'इच्छं' ।

(इस प्रकार दो खमासमण देकर वस्त्र ग्रहण करे । पीछे दो घड़ी (४८ मिनिट) स्वाध्याय ध्यान करे या प्रतिक्रमण करे ।

॥ इति सामयिक लेने की विधि ॥



# राइय-प्रतिक्रमण विधि ।

---

(प्रथम पूर्वोक्त रीति से सामायिक ले कर पीछे—)

इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वंदामि। इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! चैत्यवंदन करु ? 'इच्छं' ।

(ऐसा कह कर बायां घुटना ऊँचा करके नीचे लिखे अनुसार) "जयउ सामिय०" बोलना ।)

जयउ सामिय जयउ सामिय रिसह सत्तुंजि, उज्जिंति पहु नेमिजिण, जयउ वीर सच्चउरिमंडण । भरुअच्छहिं मुणिसुव्वय, मुहरिपास दुहदुरिअखंडण, अवरविदेहिं तित्थयरा, चिहुं दिसि विदिसि जिं के वि, तीआणागयसंपइअ, वंदु जिण सव्वेवि ॥१॥ कम्मभूमिहिं कम्मभूमिहिं पढमसंघयणि, उक्कोसय सत्तरिसय जिणवराण विहरंत लब्भइ । नवकोडिहिं केवलीण, कोडिसहस्स नव साहु गम्मइ । संपइ जिणवर बीस मुणि बिहुं कोडिहिं वरनाण, समणह कोडिसहस्स दुअ थुणिज्जइ निच्च विहाणि ॥२॥ सत्ताणवइ सहस्सा लक्खा छप्पन्न अट्ठ कोडीओ । चउसय छायासीया, तिअ-

---

१ पौषध मे रहे हुए श्रावक कुसुमिण दुसुमिण का कायोत्सर्ग करके पीछे चैत्यवन्दन करते है ।

लोए चेइअ वंदे ॥३। वंदे नवकोडिसयं पणवीसं कोडि सयल तेवन्ना । अट्ठावीस सहस्सा, चउसय अट्ठासिया पडिमा ॥

जं किंचि नाम तित्थं, सग्गे पायालि माणुसे लोए । जाइं जिण-बिंबाइं, ताइं सव्वाइं वंदामि ॥१॥

नमुत्थुणं अरिहंताणं भगवंताणं ॥१॥ आइगराणं तित्थयराणं सयंसबुद्धाणं ॥२॥ पुरिसुत्तमाणं, पुरिससीहाणं पुरिसवरपु डरीयाणं पुरिसवर-गंधहत्थीणं ॥३॥ लोगुत्तमाणं, लोगनाहाणं, लोगहिआणं लोगपईवाणं, लोगपज्जोअगराणं॥४॥अभयदयाणं, चक्खुदयाणं मग्गदयाणं,सरणदयाणं बोहिदयाणं ॥५॥ धम्मदयाणं, धम्मदेसयाणं, धम्मनायगाणं, धम्मसारहीणं, धम्मवर-चाउरंतचक्कवट्टीणं ॥६॥ अप्पडिहयवरनाणदंसणधराणं विअट्टछउमाणं॥७॥ जिणाणं जावयाणं, तिन्नाणं तारयाणं, बुद्धाणं बोहयाणं, मुत्ताणं मोअगाणं ॥८॥ सव्वन्नूणं, सव्वदरिसीणं, सिव-मयल-मरुअ-मणंत-मक्खयमव्वाबाह-मपुणरावित्ति-सिद्धिगइ-नामधेयं ठाणं संपत्ताणं, नमो जिणाणं जिअभयाणं ॥९॥ जे अ अईआ सिद्धा, जे अ भविस्संतिणागए काले । संपइ अ वट्टमाणा, सव्वे तिविहेण वंदामि ॥१०॥

जावंति चेइआइं, उड्ढे अ अहे अ तिरि यलोए अ । सव्वाइं ताइं वंदे, इह संतो तत्थ संताइं ॥१॥

जावंत केवि साहू,भरहेरवय-महाविदेहे अ । सव्वेसिं तेसिं पणाओ, तिविहेण तिदंड-विरयाणं ॥१॥

नमोऽर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यः ।

उवसग्गहर पासं, पासं वंदामि कम्मघणमुक्कं । विसहरविसनिन्नासं, मंगल-कल्लाणआवासं ॥१॥ विसहर-फुलिगमंतं, कंठे धारेइ जो सया मणुओ । तस्स-गह-रोग-मारी, दुट्ठजरा जंति उवसामं ॥२॥ चिट्ठउ दूरे मंतो, तुज्झ, पणामो वि बहुफलो होइ । नर-तिरिएसु वि जीवा, पावंति न दुक्ख-दोगच्चं ॥३॥ तुह सम्मत्ते लद्धे, चिंतामणिकप्पपाय-वब्भहिए । पावंति अविग्घेणं, जीवा अयरामरं ठाणं ॥४॥ इअ संथुओ महायस ! भत्तिब्भरनिब्भरेण हियएण । ता देव ! दिज्ज बोहिं, भवे भवे पासजिणचंद ! ॥५॥

जय वीयराय ! जगगुरु ! होउ ममं तुह पभावओ भयवं ! भवनिव्वेओ मग्गा-णुसारिया इट्ठफलसिद्धी ॥१॥ लोगविरुद्धच्चाओ, गुरुजणपूआ परत्थकरणं च । सहगुरुजोगो तव्वयणसेवणा आभवमखंडा ॥२॥

इच्छामि खमासमणो । वंदिउं जावणिज्जाए निसीहि-आए मत्थएण वंदामि ॥ इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! कुसुमिण–दुसुमिण–राइयपायच्छित्त विसोहणत्थं काउस्सग्ग करुं ? "इच्छं" कुसुमिण--दुसुमिण–राइयपायच्छित्तविसो–हणत्थं करेमि काउस्सग्गं ॥

अन्नत्थ ऊससिएणं, नीससिएणं, खासिएणं, छीएणं, जंभाइएणं, उड्डुएणं; वायनिसग्गेणं, भमलीए, पित्तमुच्छाए, सुहुमेहिं अंगसंचालेहिं, सुहुमेहिं खेलसंचालेहिं, सुहुमेहिं

दिट्ठिसचालेहिं, एवमाइएहिं आगारेहिं अभग्गो, अविराहिओ हुज्ज मे काउस्सग्गो, जाव अरिहताण भगवताण णमुक्कारेण न पारेमि, ताव काय ठाणेण मोणेण झाणेण अप्पाण वोसिरामि ॥

(यहाँ चार लोगस्स या सोलह नवकार का कायोत्सर्ग करना। कायोत्सर्ग पारके नीचे मुजब प्रगट 'लोगस्स' कहना।)

लोगस्स उज्जोअगरे, धम्मतित्थयरे जिणे। अरिहते कित्तइस्स, चउवीसपि केवली ॥१॥ उसभमजिअ च वदे, सभवमभिणदण च सुमइ च। पउमप्पह सुपास, जिण च चदप्पह वदे ॥२॥ सुविहिं च पुप्फदत, सीअल-सिज्जस-वासुपुज्ज च विमलमणत च जिण धम्म सति च वदामि ॥३॥ कुथु अर च मल्लि, वदे मुणिसुव्वय नमि-जिण च। वदामि रिट्ठ-नेमि, पास तह वद्धमाण च ॥४॥ एव मए अभिथुआ, विहुय-रयमला पहीणजरमरणा। चउवीसपि जिणवरा, तित्थयरा मे पसीयतु ॥५॥ कित्तिय वदिय महिया, जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा। आरुग्ग-बोहिलाभ, समाहिवरमुत्तम दितु ॥६॥ चदेसु निम्मलयरा, आइच्चेसु अहिय पयासयरा। सागरवरगभीरा, सिद्धा सिद्धि मम दिसतु ॥७॥

इच्छामि खमासमणो! वदिउ जावणिज्जाए निसीहिआए मत्थएण वदामि, 'आचार्यजीमिश्र' ॥१॥

इच्छामि खमासमणो! वदिउ जावणिज्जाए निसीहि-

आए मत्थएण वंदामि 'उपाध्यायजीमिश्र' ॥२॥

इच्छामि खमासमणो ! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहि-आए मत्थएण वंदामि 'वर्तमान गुरु मिश्र' ॥३॥

इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहि-आए मत्थएण वंदामि 'सर्वसाधुमिश्र" ।

(इसके वाद दाहिने हाथ को चरवले या आसन पर रख कर, गोडाली आसन से वैठ कर, मस्तक नमा कर, बायें हाथ से मुंहपत्ति मुख के आगे रखकर सव्वस्सवि० बोले ।)

सव्वस्सवि राइअ दुच्चितिअ दुब्भासिअ दुच्चिट्ठिअ तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

नमुत्थुणं अरिहंताणं भगवंताणं ॥१॥ आइगराणं, तित्थयराणं, सयंसंबुद्धाणं ॥२॥ पुरिसुत्तमाणं, पुरिससीहाणं, पुरिसवरपुंडरीयाणं, पुरिसवरगंधहत्थीणं॥३॥ लोगुत्तमाणं, लोगनाहाणं, लोगहियाणं, लोगपईवाणं लोगपज्जोअगराणं, ॥४॥ अभयदयाणं, चक्खुदयाणं, मग्गदयाणं, सरणदयाणं, बोहिदयाणं॥५॥ धम्मदयाणं, धम्मदेसयाणं, धम्मनायगाणं, धम्मसारहीणं, धम्मवरचाउरंत-चक्कवट्टीणं ॥६॥ अप्पडि-हयवरनाण-दंसणधराणं, विअट्टछउमाणं ॥७॥ जिणाणं जावयाणं, तिन्नाणं तारयाणं। बुद्धाणं बोहयाणं, मुत्ताणं मोअगाणं ॥८॥ सव्वन्नूणं सव्वदरिसीणं, सिव-मयल-मरुअ-

मणत-मक्खय मव्वाबाहमपुणरावित्ति सिद्धिगइ—नाम-धेयं ठाणं सपत्ताणं, नमो जिणाणं जिअभयाणं ॥९॥ जे अ अईआ सिद्धा, जे अ भविस्सतिणागए काले। सपइ अ वट्टमाणा, सव्वे तिविहेण वदामि ॥१०॥

(१ सामायिकावश्यक)
(अब खडे हो कर बोलना)

करेमि भंते ! सामाइयं, सावज्जं जोगं पच्चक्खामि, जाव नियमं पज्जुवासामि, दुविहं तिविहेणं मणेणं वायाए, काएणं न करेमि, न कारवेमि, तस्स भंते ! पडिक्कमामि, निंदामि, गरिहामि, अप्पाणं वोसिरामि ॥

इच्छामि ठामि काउस्सग्गं। जो मे राइयो अइयारो कओ काइओ वाइओ माणसिओ उस्सुत्तो उम्मग्गो अकप्पो अकरणिज्जो दुज्झाओ दुव्विचितिओ अणायारो अणिच्छि-अव्वो असावगपाउग्गो नाणे तह दसणे चरित्ताचरित्ते सुए सामाइए, तिण्हं गुत्तीणं चउण्हं कसायाणं, पचण्हमणु-व्वयाणं, तिण्हं गुणव्वयाणं, चउण्हं सिक्खावयाणं, बारसविहस्स सावगधम्मस्स, जं खंडिअं जं विराहिअं तस्स मिच्छा मि दुक्कडं।

तस्स उत्तरीकरणेणं पायच्छित्तकरणेणं, विसोही-करणेणं, विसल्लीकरणेणं पावाणं कम्माणं निग्घायणट्ठाए ठामि काउस्सग्गं ॥

अन्नत्थ ऊससिएणं, नीससिएणं, खासिएणं, छीएणं,

जंभाइएणं उड्डुएणं, वायनिसग्गेणं, भमलीए, पित्तमुच्छाए, सुहुमेहिं अंगसंचालेहिं, सुहुमेहिं खेलसंचालेहिं, सुहुमेहिं दिट्ठिसंचालेहिं, एवमाइएहिं आगारेहिं, अभग्गो अविराहियो हुज्ज मे काउस्सग्गो। जाव अरिहंताणं भगवंताणं नमुक्कारेणं न पारेमि ताव कायं ठाणेणं, मोणेणं, झाणेणं, अप्पाणं वोसिरामि॥

(चारित्र विशुद्ध निमित्त यहाँ एक लोगस्स या चार नवकार का कायोत्सर्ग करना, पीछे कायोत्सर्ग पार कर "लोगस्स०" कहना।)

[ २ चतुर्विंशतिस्तवावश्यक ]

लोगस्स उज्जोअगरे, धम्मतित्थयरे जिणे। अरिहंते कित्तइस्सं, चउवीसंपि केवली॥१॥ उसभमजिअं च वंदे, संभवमभिणंदणं च सुमइं च। पउमप्पहं सुपासं, जिणं च चंदप्पहं वंदे॥२॥ सुविहिं च पुप्फदंतं, सीयल-सिज्जंस-वासुपुज्जं च। विमलमणंतं च जिणं, धम्मं संतिं च वंदामि॥३॥ कुंथुं अरं च मल्लिं, वंदे मुणिसुव्वयं नमिजिणं च। वंदामि रिट्ठनेमिं, पासं तह वद्धमाणं च॥४॥ एवं मए अभिथुआ, विहुयरय-मला पहीणजरमरणा। चउवीसंपि जिणवरा तित्थयरा मे पसीयंतु॥५॥ कित्तिय-वंदियमहिया, जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा। आरुग्गबोहिलाभं, समाहिवर-मुत्तमं दिंतु॥६॥ चंदेसु निम्मलयरा, आइच्चेसु अहियं पयासयरा। सागरवरगंभीरा, सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु॥७॥

सव्वलोए अरिहंतचेइयाणं करेमि काउस्सग्गं । वदण-वत्तिआए, पूअणवत्तिआए, सक्कारवत्तिआए, सम्माणवत्ति-आए, बोहिलाभवत्तिआए, निरुवसग्गवत्तिआए, सद्धाए, मेहाए, धिईए, धारणाए, अणुप्पेहाए, वड्ढमाणीए ठामि काउस्सग्गं ॥

अन्नत्थ ऊससिएणं, नीससिएणं, खासिएणं, छीएणं, जमाइएणं, उड्डुएणं, वायनिसग्गेणं, भमलीए, पित्तमुच्छाए, सुहुमेहिं अंग-सचालेहिं, सुहुमेहिं खेल-सचालेहिं सुहुमेहिं दिट्ठि-सचालेहिं एवमाइएहिं आगारेहिं अभग्गो अविराहिओ हुज्ज मे काउस्सग्गो ॥ जाव अरिहंताणं भगवंताणं नमुक्कारेणं न पारेमि, ताव कायं ठाणेणं, मोणेणं झाणेणं, अप्पाणं वोसिरामि ॥

(दर्शनविशुद्धि के निमित्त एक "लोगस्स" या चार नवकार का काउस्सग्ग करना । पीछे नीचे मुजब "पुक्खरवरदीवड्ढे" कहना ।)

पुक्खरवरदीवड्ढे धायईसडे अ जंबुदीवे अ । भरहेरवय-विदेहे, धम्माइगरे नमसामि ॥१॥ तम-तिमिर-पडल-विद्धं-सणस्स, सुरगणनरिंदमहियस्स । सीमाधरस्स वदे, पप्फोडिय मोहजालस्स ॥२॥ जाइजरामरणसोगपणासणस्स, कल्लाण-पुक्खल-विसाल-सुहावहस्स । को देव-दाणव-नरिंदगणच्चि-यस्स धम्मस्स सार-मुवलब्भ करे पमायं ? ॥३॥ सिद्धे भो ! पयओ णमो जिणमए नंदी सया संजमे, देव नागसु-

वन्नकिन्नरगणस्सब्भूअभावच्चिचए । लोगो जत्थ पइट्ठिओ जगमिणं तेलुक्कमच्चासुरं, धम्मो वड्ढउ सासओ विजयओ धम्मुत्तरं वड्ढउ ॥४॥ सुअस्स भगवओ करेमि काउस्सग्गं। वंदणवत्तिआए, पूअणवत्तिआए, सक्कारवत्तिआए, सम्माण-वत्तिआए, बोहिलाभवत्तिआए, निरुवसग्गवत्तिआए। सद्धाए, मेहाए, धिईए, धारणाए, अणुप्पेहाए, वड्ढमाणीए ठामि काउस्सग्गं।

अन्नत्थ ऊससिएणं, नीससिएणं खासिएणं, छीएणं, जंभाइएणं, उड्डुएणं, वायनिसग्गेणं भमलीए, पित्तमुच्छाए सुहुमेहिं अंग-संचालेहिं, सुहुमेहिं खेल-संचालेहिं सुहुमेहिं दिट्ठि-संचालेहिं, एवमाइएहिं आगारेहिं अभग्गो अविराहिओ हुज्ज मे काउस्सग्गो। जाव अरिहंताणं भगवंताणं नमुक्कारेणं न पारेमि, ताव कायं ठाणेणं, मोणेणं, झाणेणं अप्पाणं वोसिरामि।

(ज्ञानविशुद्धि निमित्त कायोत्सर्ग में 'आजूणा चउप्रहर रात्रिसम्बन्धी" इत्यादि आलोयणा का चितवन करें। यदि न आता हो तो आठ नवकार का कायोत्सर्ग करें। पीछे नीचे माफिक "सिद्धाणं बुद्धाणं" कहें।)

सिद्धाणं बुद्धाणं, पारगयाणं परंपर-गयाणं। लोअग्गमु-वगयाणं, नमो सया सव्वसिद्धाणं ॥१॥ जो देवाण वि देवो, जं देवा पंजली नमंसंति। तं देवदेवमहिअं, सिरसा वंदे

महावीर ॥२॥ इक्को वि नमुक्कारो, जिणवरवसहस्स वद्धमाणस्स। संसारसागराओ, तारेइ नरं व नारिं वा ॥३॥ उज्जितसेलसिहरे, दिक्खा नाणं निसीहिआ जस्स। तं धम्मचक्कवट्टिं, अरिट्ठनेमिं नमसामि ॥४॥ चत्तारि अट्ठ दस दो य, वंदिआ जिणवरा चउव्वीसं। परमट्ठनिट्ठिअट्ठा, सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु ॥५॥

[ ३ वंदनावश्यक ]

(इसके बाद प्रमार्जन पूर्वक बैठ कर तीसरे आवश्यक की मुंहपत्ति पडिलेहण करें, पीछे नीचे लिखे अनुसार दो बार वांदणा देवे।)

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए। अणुजाणह मे मिउग्गहं। निसीहि अहोकायं कायसंफासं। खमणिज्जो भे किलामो अप्पकिलंताणं बहुसुभेण भे राइवइक्कंता? जत्ता भे? जवणिज्जं च भे? खामेमि खमासमणो! राइअं वइक्कम्मं आवस्सिआए पडिक्कमामि खमासमणाणं राइआए आसायणाए तित्तिसन्नयराए जं किंचि मिच्छाए मण-दुक्कडाए वय-दुक्कडाए काय-दुक्कडाए कोहाए माणाए मायाए लोभाए सव्व-कालिआए सव्व-मिच्छोवयाराए सव्व-धम्माइक्कमणाए आसायणाए जो मे अइयारो कओ तस्स खमासमणो! पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ॥ (फिर)

इच्छामि खमासमणो! वंदिउं जावणिज्जाए निसीहि-

आए। अणुजाणह मे मिउग्गहं। निसिहि अहोकायं काय-संफासं। खमणिज्जो भे किलामो अप्पकिलंताणं बहुसुभेण भे राइवइक्कंता? जत्ता भे? जवणिज्जं च भे? खामेमि खमासमणो राइयं वइक्कमं पडिक्कमामि खमासमणाणं राइआए आसायणाए तित्तीसन्नयराए जं किंचि मिच्छाए मण-दुक्कडाए वय-दुक्कडाए काय-दुक्कडाए कोहाए माणाए मायाए लोभाए सव्व-कालिआए सव्वमिच्छोवयाराए, सव्व-धम्माइक्कमणाए आसायणाए जो मे अइयारो कओ तस्स खमासमणो! पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि॥

[ ४ प्रतिक्रमणावश्यक ]

( फिर खड़े होकर बोलना )

इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! राइअं आलोउं? 'इच्छं'। आलोएमि जो मे राइयो अइयारो कओ, काइओ वाइओ माणसिओ उस्सुत्तो उम्मग्गो अकप्पो अकरणिज्जो दुज्झाओ दुव्विचिंतिओ अणायारो अणिच्छिअव्वो असावगपाउग्गो नाणे दंसणे चरित्ता-चरित्ते सुए सामाइए तिण्हं गुत्तीणं चउण्णं कसायाणं पंचण्हमणुव्वयाणं तिण्णं गुणव्वयाणं, चउण्हं सिक्खावयाणं बारसविहस्स सावगधम्मस्स जं खंडिअं, जं विराहिअं तस्स मिच्छामि दुक्कडं॥

आजुणा चार प्रहर रात्रि में मैंने जिन जीवोंकी विराधना की होय, सात लाख पृथ्वीकाय, सात लाख अप्काय, सात लाख

तेउकाय, सात लाख वाउकाय, दश लाख प्रत्येक वनस्पति-काय चौदह लाख साधारण वनस्पतिकाय, दो लाख बेइंद्रिय, दो लाख तेइंद्रिय, दो लाख चौरिंद्रय, चार लाख देवता, चार लाख नारकी, चार लाख तिर्यंच पचेंद्रिय, चौदह लाख मनुष्य। कुल चौरासी लाख जीवायोनियों में से किसी जीव का मैंने हनन किया, कराया, या करते हुए का अनुमोदन किया हो वह सब मन, वचन काया से मिच्छा मि दुक्कड ॥ ॥

पहले प्राणातिपात, दूसरा मृषावाद, तीसरा अदत्तादान, चौथा मैथुन, पाचवा परिग्रह, छठा क्रोध, सातवा मान, आठवा माया, नवां लोभ, दशवा राग, ग्यारहवां द्वेष, बारहवा कलह, तेरहवा अभ्याख्यान, चौदहवा पैशुन्य, पंद्रहवा रति-अरति, सोलवा पर-परिवाद, सत्तरहवा माया मृषावाद, अठारवा मिथ्यात्व-शल्य, इन अठारह पाप स्थानों मे से किसी का मैंने सेवन किया, कराया हो, करते हुए का अनुमोदन किया हो वह सब मन, वचन, काया से मिच्छा मि दुक्कड।

ज्ञान, दर्शन, चारित्र, पाटी, पोथी, ठवणी, कवली, नवकारवाली, देव-गुरु धर्म की आशातना की हो, पन्नरह कर्मादानों की आसेवना की हो, राज-कथा, देश-कथा स्त्री-कथा, भक्त-कथा की हो, और जो कोई पाप पर निंदावि पाप किया हो, कराया हो, करते हुए अनुमोदन किया हो सो सब मन, वचन, काया करके, रात्रि अतिचार आलोयण

**करके पडिक्कमणा में आलोउं, तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ॥**

(नीचे बैठके दाहिना हाथ चरवले या आसन पर रख कर बोलना।)

**सव्वस्स वि राइअ दुच्चितिअ दुब्भासिअ दुच्चिट्ठिअ, इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! 'इच्छं तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥**

(अब दाहिना घुटना ऊँचा करके 'भगवन् सूत्र पढू" 'इच्छं कह कर तीन बार 'नवकार', तीन बार 'करेमि भंते' और इच्छामि पडिक्क०' कह कर 'वंदित्तु सूत्र' बोले।)

**णमो अरिहंताणं। णमो सिद्धाणं। णमो आयरिआणं। णमो उवज्झायाणं। णमो लोए सव्वसाहूणं। ऐसो पंचणमुक्कारो। सव्वपावप्पणासणो, मंगलाणं च सव्वेसिं, पढमं हवइ मंगलं ॥**

**करेमि भंते! सामाइयं। सावज्जं जोगं पच्चक्खामि। जावनियमं पज्जुवासामि, दुविहं तिविहेणं मणेणं वायाए काएणं न करेमि न कारवेमि। तस्स भंते! पडिक्कमामि, निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि ॥**

**इच्छामि पडिक्कमिउं जो मे राइओ अइआरो कओ, काइओ वाइओ माणसिओ उस्सुत्तो उम्मग्गो अकप्पो अकरणिज्जो दुज्झाओ दुव्विचिंतिओ अणायारो अणिच्छिअव्वो असावगपाउग्गो नाणे दंसणे चरित्ता-चरित्ते सुए**

सामाइए, तिण्ह गुत्तीण चउण्ह कसायाणं पंचण्हमणुव्वयाण तिण्ह गुणव्वयाण चउण्ह सिक्खावयाण बारसविहस्स सावगधम्मस्स, जं खडिअं, जं विराहिअं तस्स मिच्छा मि दुक्कड ॥

## ॥ वंदित्तुसूत्र ॥

वंदित्तु सव्वसिद्धे धम्मायरिए अ सव्वसाहू अ। इच्छामि पडिक्कमिउं, सावगधम्माइआरस्स ॥१॥ जो मे वयाइआरो, नाणे तह दंसणे चरित्ते अ। सुहुमो अ बायरो वा, तं निंदे तं च गरिहामि ॥२॥ दुविहे परिग्गहम्मि, सावज्जे बहुविहे अ आरंभे। कारावणे अ करणे अ पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥३॥ जं बद्धमिंदिएहिं, चउहिं कसाएहिं अप्पसत्थेहिं। रागेण व दोसेण व, तं निंदे तं च गरिहामि ॥४॥ आगमणे निग्गमणे, ठाणे चंकमणे अणाभोगे। अभिओगे अ निओगे, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥५॥ संका कंख विगिच्छा, पसंस तह संथवो कुलिंगीसु। सम्मत्तस्सइआरे, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥६॥ छक्कायसमारंभे, पयणे अ पयावणे अ जे दोसा। अत्तट्ठा य, परट्ठा, उभयट्ठा चेव तं निंदे ॥७॥ पंचण्हमणुव्वयाणं, गुणव्वयाणं च तिण्हमइयारे। सिक्खाणं च चउण्हं, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥८॥ पढमे अणुव्वयम्मी, थूलगपाणाइवाय-विरईओ। आयरिअमप्पसत्थे, इत्थ पमायप्पसंगेणं ॥९॥ वहबंध छविच्छेए, अइभारे भत्तपाणवुच्छेए। पढमवयस्सइ-

आरे, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥१०॥ बीए अणुव्वयम्मि, परिथूलगअलिअवयणविरईओ । आयरिअमप्पसत्थे, इत्थ पमायप्पसंगेणं ॥११॥ सहसा-रहस्स दारे, मोसुवएसे अ कूड-लेहे अ । बीअवयस्सइआरे, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥१२॥ तइए अणुव्वयम्मि, थूलगपरदव्वहरणविरईओ, आयरि-अमप्पसत्थे, इत्थ पमायप्पसंगेणं ॥१३॥ तेनाहडप्पओगे, तप्पडिरूवे विरुद्धगमणे अ । कूडतुलकूडमाणे, पडिक्कमे-राइअं सव्वं ॥१४॥ चउत्थे अणुव्वयम्मि, निच्चं परदार-गमणविरईओ । आयरिअमप्पसत्थे, इत्थ पमायप्पसंगेणं ॥१५॥ अपरिग्गहिआ इत्तर, अणंगवीवाहतिव्वअणुरागे चउत्थवयस्सइआरे, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥१६॥ इत्तो आणुव्वए पं-चमम्मि, आयरिअमप्पससत्थंम्मि । परिमाण-परिच्छेए, इत्थ पमायप्पसंगेणं ॥१७॥ धण-धन्न-खित्त-वत्थू, रुप्प-सुवन्ने अ कुविअपरिमाणे । दुपए चउप्पयम्मि य, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥१८॥ गमणस्स उ परिमाणे, दिसासु उड्ढं अहे अ तिरियं च । वुड्ढि सइअंतरद्धा, पढमंम्मि गुणव्वए निंदे ॥१९॥ मज्जंम्मि अ मंसम्मि अ पुप्फे अ फले अ गंधमल्ले अ । उवभोग-परीभोगे, बीयम्मिगुणव्वए निंदे ॥२०॥ सच्चित्ते पडिबद्धे, अप्पोलिदुप्पोलिअं च आहारे । तुच्छोसहिभक्खणया, पडिक्कमे राइअं सव्वं ॥२१॥ इंगालीवणसाडी,-भाडो फोडो सुवज्जए कम्मं । वाणिज्जं चेव य दंत, लक्खरसकेसविसविसयं ॥२२॥ एवं

खुजतपिल्लए, कम्म निल्लछण च दवदाण। सरदहतलायसोस, असईपोस च वज्जिज्जा ॥२३॥ सत्यग्गिमुसलजतग—तण-कट्ठे मतमूलभेसज्जे। दिन्ने दवाविए वा, पडिक्कमे राइअ सव्वं ॥२४॥ न्हाणुव्वट्टणवन्नग-विलेवणे सद्दरूवरस-गधे। वत्यासण आभरणे, पडिक्कमे राइअ सव्व ॥२५॥ कदप्पे कुक्कुइए, मोहरिअहिगरणभोगअइरित्ते। दडम्मि अणट्ठाए, तइयम्मि गुणव्वए निंदे ॥२६॥ तिविहे दुप्पणिहाणे, अणवट्ठाणे तहा सइविहूणे। सामाइअ वितह कए, पढमे सिक्खावए निंदे ॥२७॥ आणवणे पेसवणे, सद्दे रूवे अ पुग्गलक्खेवे। देसावगासिअम्मि, बीए सिक्खावए निंदे ॥२८॥ सथारुच्चारविही—पमाय तह चेव भोअणाभोए। पोसह-, विहिविवरीए, तइए सिक्खावए निंदे॥२९॥ सच्चित्ते निक्खिवणे पिहिणे ववएसमच्छरे चेव। कालाइक्कमदाणे, चउत्थे सिक्खावए निंदे ॥३०॥ सुहिएसु अ दुहिएसु अ, जा मे अस्सजएसु अणुकपा। रागेण व दोसेण व, त निंदे तं च गरिहामि ॥३१॥ साहूसु सविभागो, न कओ तवचरणकरण-जुत्तेसु। सते फासुअदाणे, त निंदे त च गरिहामि ॥३२॥ इहलोए, परलोए, जीविअ मरणे अ आससपओगे। पच-विहो अइयारो, मा मज्झ हुज्ज मरणते ॥३३॥ काएण काइअस्स, पडिक्कमे वाइअस्स वायाए। मणसा माणसि-अस्स स व्वस्स वयाइआरस्स! ॥३४॥ वदणवयसिक्खागा,

